जैसा होगा। वलेकुम सलाम कहने में भी यही मतलब बसा हुआ हैं कि तुम्हे भी शुभ हो इतना ही लेकिन वह एक दूसरे को नमस्कार किये जैसा नहीं हैं। हमारे मज़हब में यह बतानेकेलिये ही सलाम का रस्म है कि एक दूसरे को शुभ प्राप्त हो । लेकिन सलाम कहना नमस्कार का विधान नहीं हैं।

**हमारी बात :-** इंदू विधान में पूर्वकाल में ही बडे लोग जो ज्ञान रखते थे उन्होने ही नमस्कार को प्रवेश किया। उस दिन बडोने जो कहा उसके प्रकार दो हाथों को उठाकर नमस्कार करें तो नमस्कार किये जैसा होगा। इसतरह कहने में सत्य हैं कि नमस्कार पूज्यभाव का हैं और गौरव सूचक हैं। जिसतरह आपने कही हुयी सलाम में शुभकर हैं इंदूविधान के नमस्कार में भी पूज्यभाव है कहसकते हैं। यह कहसकते हैं कि सिवाये ईश्वर के दूसरों पर पूज्य भाव दिखाना अच्छा काम नहीं हैं। फिर भी यहाँ पर थोडा हमें सोचने की ज़रुरत हैं। इस बात पर योचना करने की ज़रुरत हैं कि पूर्व काल में दैवज्ञान में अग्रगण्य रहनेवाले लोग, ईश्वर कौन हैं, और उसकी अहमियत क्या हैं यह अच्छी तरह जानने वाले, पवित्र पूज्यभाव वाले नमस्कार को मनुष्यों के बीच क्यों रखें हैं। उस ज़माने में उनका क्या भाव हैं, ज्ञानरीत्य उनका उद्देश्य क्या हैं अब हम तफसील से देखें तो वह इसतरह हैं कि!

यह प्रपंच तयार करने के बाद पहले किसी तरह के भी मत नही थे। वह जमाना जिस में मत कहने का नाम तक नहीं रहता था उस ज़माने में ही दैवज्ञान को रखने वाले बडे लोग मतलब के साथ जुडे हुये कुछ आचरणों को मनुष्यों में रखे हैं ताकि दूसरे भी उन आचरण से दैवज्ञान को मालूम करसके। उसतरह के आचरणों में से नमस्कार भी एक आचरण हैं। उसदिन विश्वव्याप्त मनुष्यों में दूसरा

मत कुछ भी नहीं था। जो कुछ है वह सिर्फ इंदुत्व (ज्ञान ही) है इंदुत्व मनुष्यों की आचरणों में से मुख्य भाग थी। इसलिये प्रपंच व्याप्त में नमस्कार विधान अमल में रहता था। जिसतरह आदिवार छुट्टी के दिन जैसा जब भी और अब भी तमाम प्रपंच में हैं उसीतरह नमस्कार तमाम प्रपंच में रहता था। आज भी आदिवार छुट्टी के दिन जैसा प्रपंच के सब देशों में रहने पर भी प्रत्येक से उस दिन को ही छुट्टी की तरह क्यों रखे हैं यह बात किसी को नहीं मालूम,उसीतरह आज भी नमस्कार पूरे प्रपंच में अमल में रहने के बावजूद भी पूर्व काल में नमस्कार किस उद्देश से रखे हैं यह किसी को नहीं मालूम। ज्ञान से जुडिहुयी मतलब के साथ, दैवत्व भाव के साथ दो हाथों से करनेवाली नमस्कार कुछ देशों में सिर्फ एक हाथ तक ही परिमित होगया हैं।

खास कर गौर करने वाली बात यह हैं कि! विश्वव्याप्त नमस्कार की सांप्रदाय में आचरण में कमी होकर एक हाथ वाली नमस्कार में बदलगयी फिर भी वह एक हाथ को सब सर के तरफ दिखाना तो वैसे का वैसा ही रहगया। इंदू सांप्रदाय के प्रकार दोनों हाथों के हस्तों को मिलाकर सर के तरफ दिखाना ठीक तरीके का नमस्कार का सांप्रदाय हैं। इसतरह की संपूर्ण नमस्कार प्रस्तुत काल में भूमि पर चाहे कितने भी मत क्यों न पैदा हो सब मतों में भी थोडे से थोडे हद तक तो बाकी हैं। सब मतों के नमस्कारों में सर को ही प्राधन्यता रहना, कुछ मतों में नमस्कार सिर्फ एक हाथ को ही परिमित होना देखें तो यह मालूम हो रहा हैं कि नमस्कार अभी भी पूरे तरीके से नाश हुये बगैर मौजूद हैं। बहरहाल, पूर्व में इंदुओं ने जो सांप्रदाय रखे हैं उनमें से नमस्कार का अर्थ खराब होजाकर सब देशों में आज भी मौजूद हैं। एक एक मत में एक एक तरह का अर्थ रहने पर भी उसे पूर्व तरीके के बराबर नमस्कार ही कह सकते हैं। इससे पहले इंदुओं ने नमस्कार में क्या मतलब को बसाकर रखा

होग? नमस्कार दोनों हाथों के हस्तों से ही क्यों किया करते थे। हस्तों के उन्गियों के नोकों (आखरि हिस्से) को ही सर के तरफ क्यों रखा करते थे? इसतरह के सवालों के जवाबात को मालूम करेंगे तो नमस्कार का सांप्रदाय पूरे तरीके से समझमें आजायेगा।

आज जो भी मत है उन सब मतों केलिये, पूर्व में जो एक ही इंदू मत था उसकेलिये ईश्वर एक ही है। पूरे प्रपंच को पैदा किया हुआ सृष्टिकर्ता एक ईश्वर ही हैं। ईश्वर को वास्तव में नाम नहीं हैं, आकार नहीं हैं, खास करके एक स्थल नहीं हैं। वह ईश्वर जिसका एक नाम हो, एक आकार हो, एक स्थल हो नहीं है वह विश्वव्याप्त हर अणु अणु में फैला हुआ हैं। परमात्मा, पुरुषोत्तम, खुदा, सृष्टिकर्ता, परंधाम कहलाने वाले निशानियों से बुलवाया जारहा है जो असल में नाम नहीं हैं। ऐसा ईश्वर पूरे प्रकृति में फैल कर रहना ही नहीं जीवरासियों के शरीर के अंदर भी हर अणु में फैला हुआ हैं। परमात्मा आत्मा की सूरत में शरीर में चैतन्य को पैदा करके शरीरों को हिलाकर काम करवा रही हैं। आत्मा जो परमात्मा का हिस्सा हैं वह हर जीवरासि के शरीरों में सर के अंदर केंद्रीकृत होकर पूरे शरीर में फैलकर हैं। जब अपने से कोई बडे दिखते हैं तो नमस्कार कहते थे ताकि उससे यह विषय सबको मालूम होजाये कि ईश्वर आत्मा की रुप में मनुष्यों को मालूम होने वाले चैतन्य होकर सर में ही हैं, ईश्वर सरमें ही हैं कहनेवाली बात को कोई भी नहीं भूलना चाहिये समझकर वे लोग नमस्कार करते थे। जब सामने वाले को नमस्कार रखते हैं तो सामने वाले के सर के अंदर की आत्मा को याद किये जैसा दोनों हाथों को मिलाकर सर के तरफ नमस्कार रखते थे। दायाँ बायाँ दोनों हाथों की हस्तों को मिलाने में आध्यात्मिक मतलब बसा हुआ हैं। शरीर जो दायें बायें भागों में हैं उसमें एक ही आत्मा दोनों तरफ फैली हुयी हैं यह बताने के लिये ही दोनों हाथों को

एक करके दिखा रहे हैं। पूरे शरीर में फैलाहुआ आत्मा के लिये सर केंद्र होने के कारण सर के तरफ ही हाथों के कोनों को (यानि आखरी भाग को) दिखाना हो रहा हैं। पूर्व में बडों ने जो नमस्कार का निर्माण किया उसमें ईश्वर के प्रति पूज्य भाव बसकर रहता था। एक व्यक्ति शरीर में के ईश्वर को नमस्कार के रुप में सामने वाले व्यक्ति को ज़ाहिर किया तो, सामनेवाला भी उसीतरह दो हाथों से नमस्कार किया करता था। जब इसतरह करते थे तो उनमें इसतरह का भाव रहता था कि तुझ में, मुझ में एक ही अंश वाला ईश्वर मौजूद हैं, जैसे वो तुम्हारे अंदर हैं वैसा ही वो मेरे अंदर भी हैं यह बताने केलिये ही प्रति नमस्कार किया करते थे। बहुत ही उन्नतवाले दैव भाव के साथ उस दिन नमस्कार, प्रति नमस्कार हुआ करते थे। इतना ही नहीं इंदूसांप्रदायों में नमस्कार के विषय में और एक घट्ट (अंश) भी हैं। वह यह है कि! कुछ लोग समझते हैं कि मनुष्य के शरीर में पैर नीच हैं, पैरों को पहननेवाले चप्पल भी नीच है। चप्पल पहने हुये पैर हो, नहीं पहने हुये पैर हो दूसरे व्यक्तियों को अगर गलती से लगजाते हैं तो सामने वाले को वह चीज़ लगने पर भी, लोग ऐसा समझते थे कि उसके साथ में उसे चिपक कर जो ईश्वर हैं उसी को लगा हैं। क्यों की उन्होने उसतरह समझा पैर या चप्पल लगते ही फौरन खुद से गलती हुयी समझकर जिस व्यक्ति को लगा उसे हाथ से छूकर सर के तरफ हाथ बढाकर नमस्कार करते थे। सामनेवाले किसी भी तरह का व्यक्ति क्यों न हो पैर लगते ही फौरन नमस्कार करने की आचरण को पूर्व में बडों ने ही रखा हैं। इसतरह करने से अपने शरीर में ही नहीं बल्कि सामने वाले के शरीर में भी ईश्वर मौजूद हैं, उस ईश्वर के प्रति मैं बडा भक्ति भाव रखता हूँ यह बताने के लिये पूर्व में नमस्कार किया करते थे। पूर्व का आचरण आज वहाँ वहाँ मौजूद हैं। अगर बस में हो, रैलों में हो सामने वालों को अगर

गलति से पैर लग गया तो हाथ से उस व्यक्ति को छूकर नमस्कार करना वहाँ वहाँ हम देख ही रहे हैं। पूर्व के बडे लोग बहुत ही ज्ञान के साथ दैवभक्ति बसकर रहे जैसा तयार किया हुआ सांप्रदाय ही नमस्कार हैं।

ईश्वर के प्रति विनय विधेयता से रहें, दैवज्ञान सबको मालूम होजाये, चाहे कोई किसको भी नमस्कार करलें वह ईश्वर को ही पंहुचे जैसा अर्थ को बसाकर बडों ने रख्खा हुआ नेक काम ही नमस्कार हैं। इतने बडे भाव के साथ बसाहुआ नमस्कार को आज कोई भी ईश्वर केलिये हम कर रहे है कह कर नहीं समझरहे हैं बल्कि मनुष्यों के लिये नमस्कार किया जा रहा है कह कर समझना बडी भूल (गलति) हैं। नमस्कार का लायक सिर्फ एक ईश्वर ही हैं उसके सिवा दूसरे कोई नहीं, नहीं होसकता, पूर्व काल के ज्ञान सांप्रदायों का अर्थ मालूम नहीं होने से आचरणों को देख कर जिसकी जैसी मरज़ी हैं वैसा नहीं समझलेना चाहिये। फिलहाल मैं ने जो नमस्कार रखा है वह आप को नहीं बल्कि आपके अंदर के अल्ला को (ईश्वर को)। अल्लाह को पूज्य भाव के साथ नमस्कार करना गलत कैसे होसकता हैं? सलाम प्रति सलाम करने में तो सिर्फ तुम्हे शुभ हासिल हो कह कर आशिर्वाद दिये जैसा हुआ है मगर उसमें दैव भाव हो,दूसरों को अल्ला के बारे में बताने का तरीका हो नहीं हैं ना! आप खुद बतायिये कि अल्ला सब में भी फैला हुआ है इस मतलब के साथ नमस्कार कहना तो अच्छी बात है ना!

इंदुओं के ज्ञान में ईश्वर केलिये बनाया गया नमस्कार आज भी हैं। जैसे जैसे वक्त गुज़रता गया, जैसे जैसे मत तयार होते गये वह अनेक रुप में बदलगया। इंदू लोग हिंदुओं की तरह, मुस्लिमों की तरह, ईसायियों की तरह बदलजाने से उस ज़माने के इंदुओं में जो

मतलब (भाव) रहता था वो नहीं रहा। हिंदुओं में वहाँ वहाँ दो हाथों का नमस्कार बाकी रहने के बावजूद उस जमाने के इंदुओं का भाव इनमें नहीं हैं। इसलिये हिंदुओं में भी अधर्मयुक्त एक हाथ (सिन्गिल हान्ड) के नमस्कार वहाँ वहाँ दिखायी दे रहे हैं। जो इंदू आदि में थे वे कालक्रम में हिंदुओं की तरह, मुसलमानों की तरह, ईसायियों की तरह बदलजाकर उनमें नमस्कार का भी रुप और अर्थ बदलगया। आन्ग्ल (पाश्चात्य) देशों में सेल्यूट की तरह, अरब देशों में सलाम की तरह, भारत देश में नमस्ते की तरह बदलगयी। हिंदू, ईसायी, इस्लाम सब लोग इंदूमत के भागस्वामियाँ ही हैं इसलिये नमस्कार को चाहे कोई किसतरह भी अमल करलें वह सिर्फ ईश्वर केलिये ही होना चाहिये। अब बतायिये मैं ने जो नमस्कार आप को रख्खा हैं क्या उसमें कोई गलती हैं?

**इस्लाम के बुज़रुग :-** अगर नमस्कार इसतरह ईश्वर पर भक्ति के साथ इज्ज़त के साथ रखने का है तो कोई गलती नहीं हैं। आपके बातों में नमस्कार सिर्फ ईश्वर को ही हैं कहना हमें इस बात से बडी खुशी हुयी मगर जैसे आपने कहा वैसे तो सब लोग नहीं कर रहे हैं, अगर कोई आफिसर दिखता हैं तो उसे (प्रमोशन की चाहत से), अपनी ज़रुरत के लिये काम आनेवाले व्यक्ति को हो, उनके स्वार्थ के लिये नमस्कार रख रहे हैं ना! उसके लिये आप क्या कहेंगे।

**हमारि बात :-** मैं ने तो पहले ही कहा था ना कि नमस्कार का अर्थ सब खिसम से खराब होकर, उसका असली मतलब न मालूम होने के कारण उसमें भी स्वार्थ बस गया हैं। इसलिये चाहे कोई भी मत वाला क्यों न हो ईश्वर के ओर विधेयता भक्ति जब रखता हैं तब ही असली इंदू बनसकता हैं। अगर ऐसा नही हुआ तो बडी महत्व अखल से मानव को दैवज्ञान मालूम होने के लिये बडों ने जो आचरण रखे हैं वह सब बेकार होजायेंगे। नमस्कार जो इंदू सांप्रदाय है उस

(नमस्कार) आचरण का मतलब ही नहीं रहेगा। हम यह कह रहे हैं कि इंदू का मतलब ज्ञानी हैं, वे एक मत या मज़हब से ताल्लुख नहीं रखते, हम पहले से यहीं कहते आ रहे हैं कि दैवमार्ग में रहनेवाला हर एक व्यक्ति भी इंदू ही है। इसलिये आप भी ईश्वर के बच्चे ही है इसलिये दैवज्ञान के बारे में दूसरों को बोधा कीजिये (सिखायिये)। इंदू सांप्रदाय के प्रकार मतलब के साथ दूसरों को नमस्कार कीजिये, अगर दूसरों को पैर लगा तो भी ईश्वर को लगे जैसा ही समझ कर नमस्कार कीजिये। ऐसा करने की वजह से माया मार्ग को छोडकर दैवमार्ग पर चले जैसा होगा। कालक्रम में मिटगया हुआ नमस्कार का सांप्रदाय कहलाने वाला धर्म को रक्षा किये जैसा होगा।

# लाभ सांप्रदाय

हर मनुष्य को, हर जीवराशि को अरिषट् वर्ग नाम पाये हुये गुण छः होते हैं। अरिषट वर्ग इसलिये कहा गया क्यों कि गुण जीव केलिये शत्रृ जैसे हैं। छः को एक समूह की तरह बोलने की वजह से उसे वर्ग भी कहा गया। जब यह कहा गया कि शत्रृगुण छः एक समूह है तो ज़रुर और एक समूह भी रहना चाहिये। जब ऐसा रहता है तब ही उसे वर्ग कहसकते हैं। एक गुण समूह पाप का कारण बना तो, और एक गुण समूह पुण्य का कारण बना। पुण्य केलिये जो गुण कारण हैं उनकेलिये किसी ने भी कहीं भी नहीं कहा। लेकिन पाप को कमाने वाले गुण यानि शत्रृवर्ग के बारे में बहुत कुछ बोललेना हुआ था। बहुत से लोगों को अरिषटवर्ग के नाम मालूम हैं लेकिन मित्रृवर्ग के नाम किसी को भी नहीं मालूम। जहाँ पर अपाय होता हैं वहीं पर वार्निंग का बोर्ड रहता हैं। जहाँ पर अपाय नहीं रहता वहाँ बोर्ड की ज़रुरत नहीं हैं। ऐसा ही जिन गुणों की वजह से अपाय है उनके बारे

में बताने केलिये बोर्ड जैसे पद्दतियों को हमारे बडों ने निर्णय करके रखा हैं। अच्छे गुणों के बारे में कहीं भी नहीं  कहा। अच्छे गुणों के बारे में कहीं भी नहीं कहा। बुरे गुणों के बारे में बतानेवाले पद्दतियों में एक पद्दती को जो हम लोग जानते हैं उसके बारे में बयान करलेते हैं।

शत्रृगुणों के बारे में सांप्रदाय पद्दती में जो आचरण रखा गया उसके बारे में तो पूर्व में सब जानते थे। जब कोई धान (अनाज) को तोल (तराज) ते थे तब,जब भी कुछ संख्या की गिनती करते थे तब, एक, दो, तीन, चार, पाँच, छः, सात कह कर कहनेवाली संख्या हो तो उस तरीके से कभी भी गिनती नहीं किया करते थे। सांप्रदाय पद्दती से हिसाब किया करते थे। पहले एक कह कर शुरु नहीं करते थे बल्कि लाभ कह कर शुरु किया करते थे। लाभ कहने के बाद दो, तीन कह कर छः तक गिनती करके बाद में सात न कहते हुये छः और एक कहा करते थे। (यानि ६+१=७ को डैरेक्ट सात बोलने के बजाये छः और एक कहते थे) बाद में आठ कह कर गिनती (हिसाब करना) हो रहा हैं। इस पद्दती के प्रकार गिनती करना पूर्व में ही नहीं बल्कि इन दिनों में भी हो रहा हैं। आज मापने वाले कुछ लोग पूर्व के पद्दती के प्रकार हिसाब कर रहे है मगर उसमें वो भाव नहीं रहा जो पूर्व में इस गिनती में रखा गया।

**मनुष्यों में के छ :** (६) शत्रृ गुणों में पहली वाली आशा गुण है। आशा कभी भी लाभ को ही चाहती हैं। सबसे बडी, सबसे ज्यादा मनुष्य को सतानेवाली गुण आशा की गुण ही हैं। इसलिये ही सब को मालूम हुये जैसा जब गिनती करते हैं तो तब संख्या में पहली वाली काम (आशा) गुण को लाभ कह कर पूर्व में **एक** के बदले में **लाभ** कहा करते थे। छः के बाद सात कहे बगैर छः और एक इसलिये कहा करते थे कि काम गुण (आशा) से शुरु होकर असूय से अंत

होने वाली गुणों की समूह को प्रत्येक से पहचाने, उससे यह मालूम होजाये कि बुरे गुण छः ही हैं। पहले लाभ कहकर लैन से (आर्डर में) छः के पास ही रोक कर दो बार छः को इसलिये पुकारते थे कि यह मालूम होने के लिये कि शत्रु समूह में के गुणों की संख्या इतनी ही हैं और उसमें की पहली गुण का अलग नाम (दूसरा नाम) लाभ है। लैन से छः बोलने के बाद भी (सात कहने के बदले में अलग तरीके से) **छः और एक** (६+१) कह कर बोलने से छः को दो बार उच्छारण किये जैसा हुआ। ऐसा कहने से पहली वाली आशा के बारे में आखरी वाली असूय के बारे में याद करवाये जैसा होता था। मनुष्य को सब गुणों से भी ज्यादा तकलीफ देने वाले गुण सिर्फ दो ही दो हैं। वह एक पहली वाली आशा गुण हैं बाद में छटवीं वाली असूय गुण। ये दो गुणों के बारे में सबको मालूम होना बहुत ही ज़रुरी हैं। इसलिये संख्या को गिनती करते समय **लाभ** से शुरु करके **छः** के बाद सात कहने के बदले में **छः और एक** कहना हैं। पूर्व में बडों ने जो सांप्रदाय रखे थे उनमें आध्यात्मिकता साफ ज़ाहिर रहता था। लेकिन आज आचरण रहने के बावजूद भी उनके मतलब न मालूम होने से सांप्रदायों की कोई वाल्यू (अहमियत) ही नहीं रही। हम तो यह चाहते हैं कि कम से कम अबसे तो हम पूर्व के सांप्रदाय के प्रकार बुरे गुण को मालूम हुये जैसा गिनती करते वक्त पहले लाभ कह कर दूसरों को यह बतायें कि यह हमारे अंदर की पहली गुण हैं।



# पहनावा

## (पहन - सहन का ढंग)

इंदू मत से जो चीरगये हिंदू, क्रिस्टियन, इस्लाम वगैरा मत हैं। तकरीबन सात करोड सालों के पूर्व से इंदूमत रहता था। आज भी

इंदू मत रहने पर भी बदले गये हुये नामों से मौजूद हैं। इंदूमत से चीरगये हुये सब मतों में भी इंदुत्व मौजूद हैं। लेकिन वे लोग जिनको मत की दीवानगी पकडली उन्होने अलग अलग नाम रखले कर हम फलाना फलाना मत या मज़हब वालें हैं कह कर बहस करलिये लेकिन वे लोग यह जान नहीं पारहे हैं कि अपने मत में दैवज्ञान है इसलिये हमारा इंदूमत हैं। आखिर में हिंदू भी यह नहीं जान पा रहे हैं कि पहले वे इंदू (ज्ञानियाँ) थे। आज ज़मीन पर जितने भी मत है उन सबके लिये मूल स्थान इंदू मत ही हैं। नया नाम रखलेने से वे अलग नहीं होजाते। दैवज्ञान की बोधा करने वाली हर मत भी इंदूमत ही हैं। इंदू का मतलब दैव ज्ञान हैं। इस हिसाब से सब मत बगैर फरख के इंदू मत में के हिस्से ही हैं कहसकते हैं। तमाम प्रपंच के लिये ईश्वर एक ही हैं। ऐसा ही तमाम प्रपंच केलिये इंदूमत एक ही हैं। विश्व में एक ईश्वर (अह्ला या येहोवा) ही हैं उस एक ईश्वर को ही सब मत के लोग कई खिसम से बुलाले रहे हैं। ऐसा ही इस भ्रम में हैं कि अपना मत अलग मत हैं। आखिर में सब का गम्य एक ही ईश्वर हैं। सात करोड सालों से इंदू मत अनेक मतों में रुपांतर होते हुये फिलहाल २००० साल के पूर्व से ईसायि मत की तरह, १४०० साल के पूर्व से इस्लाम मत की तरह, और भी कई मतों के रुप में आज मौजूद हैं। इसतरह बदलते जाने से थोडा बहुत बचा हुआ इंदूमत थोडा अपना नाम को खोकर हिंदूमत की तरह बदलगयी। बहरहाल सब मत के सारॉंशो में इंदुत्व निगूढ़ से रहने के बावजूद भी उसे न पहचान सकने वाले मनुष्य यह समझ रहे हैं कि हम हिंदू हैं हमारा मत अलग हैं,हमारा ईश्वर अलग है (हिंदुओं की हालत यह हैं तो) मुसल्मान ऐसा समझ रहे हैं कि हम इस्लाम मज़हब के लोग हैं, हमारा ईश्वर (अह्ला) अलग हैं। और कुछ लोग हम ईसायि हैं हमारा मत अलग हैं हमारा ईश्वर अलग है कह कर बोलले रहे हैं। इतना ही

नहीं यह मालूम होने केलिये कि हम अलग हैं, हम फलाना मत के लोग हैं यह बात दूसरों को मालूम होने के लिये, उनके अपने जीवन शैलि में परिवर्तन करलिये इतना ही नहीं पहन -सहन और अलंकार में भी परिवर्तन करलिये।

यह बात तो सब जानते ही हैं हिंदुओं को, ईसायियों को, मुसल्मानों को देखते ही पहचान सकते हैं उनके अलंकारों से यह मालूम होजाता हैं कि यह व्यक्ति फलाना मत का हैं। और वह भी इस बात से सहमत है कि हाँ हमारे ये अलंकार हमारी पहचान के लिये ही हैं। पूर्व में सब मतों केलिये आधार यानि इंदूमत में भी कुछ पहनने के, लगालेने के अलंकार रहते थे। इंदूमत में जो भी आचरण रहता हैं वह दैवज्ञान संबंध होकर रहता हैं, इसलिये उन सबका अर्थ या मतलब ज़रुर कुछ न कुछ रहता था। अर्थ वाले आचरण रखनेवाली इंदूमत थोडा बदलकर हिंदूमत की तरह बदलजाने पर भी पुराने आचरण कुछ वक्त तक रहा करते थे। बाद में सब बदल गये। मनुष्य भी इंदुओं से पूरे हिंदू बनगये। अब हम वे पहन-सहन अलंकरण के विषयों के बारे में बयान करलेते हैं जिनका अर्थ पूर्व में इंदूसांप्रदायों में रहता था।



# सर पर बाल बांधना (तलमुडि)

पूर्व में स्त्री पुरुष सब लोग सर पर बाल बढ़ाया करते थे। बढ़ाये हुये बालों को सर के बीच के हिस्से में गांठ डालते थे। मन के खयालों का स्थान **सर** हैं (खयाल को तेलुगु ज़बान में **तलंपु** कहते हैं।)। सर में बेहिसाब खयालों के विकार हैं। इसलिये खयालों को सर के बालों की संख्या समझकर उनको गांठ बांधना हुआ था। सर के

बीचवाले भाग में ब्रह्मनाडि हैं। सर पर इसके स्थान को **पुनक** कहते हैं। हमारे अंदर के खयालों को उनके मरज़ी के मुताबिक इधर उधर भागे बगैर बाँधने से मन की स्थिरता हासिल होकर आत्मा के बारे में मालूम होजायेगा। जब तक ये खयाल उक्साते रहते हैं तब तक शरीर में रहनेवाली आत्मा के बारे में मालूम नहीं होसकता। बालों को इस मतलब के साथ बांधते थे कि कई खयालों को बालों की संख्या से कम्पार करके खयालों को उक्से बगैर या बढ़ने से रोकते हुये करना चाहिये। (जब इसतरह बाँधे हुये बालों को देखते ही यह याद आजायेगा कि मन को रोककर आध्यत्मिक चिंतन करनी चाहिये) खयालें रुकजाने से सर के बीच में की आत्मा मालूम होजायेगी, इसलिये बालों को भी सर के बीच के हिस्से में ही गांठ डाला करते थे। पूर्व में स्त्री पुरुष सब सर पर बालों को इकट्ठा करके ढेर **(ढेर** को तेलुगु जबान में **कुप्पा** कहते हैं) की तरह बांधते थे। बालों की कुप्पा शब्द कालक्रम में थोडा बदलकर **कोप्पु** होगया। ज्ञानार्थवाली कोप्पु (ढेर) पूर्व में स्त्री पुरुषों को रहता था। पूर्व में लोग समझते थे कि सर का बीचवाला हिस्सा आत्म स्थान हैं, इसीलिये उस स्थान को पूज्य भाव के साथ खुशबुदार सुफेद जास्मिन लगाते थे। पूर्व में स्त्री पुरुष सब लोग अपने अपने ढेरों पर फूल रखते थे। यह बात सुनकर आप लोगों को विचित्र लग रहा होगाना कि पूर्व में पुरुष भी फूल लगाते थे। ज्ञानचिह्न चंद्रबिंब सुफेद रहती हैं। ऐसा ही सुफेद जास्मिन भी ज्ञानार्थ देनेवाली ही हैं। सुफेद रंग स्वच्चता की निशानि हैं पूज्य भाव के साथ उस सुफेद रंग के जस्मिन को ही इसलिये पहनते थे कि हमारे सर में भी इसी तरह की स्वच्च ज्ञान बसजाना चाहिये। इसतरह पूर्व में इंदू बहुत ही महत्व भाव के साथ जुडी हुयी तलमुडि **(सर के बालों को बाँधना यानि मन के खयालों को रोकना)** को सर के बीच में रखलेते थे।

आज के ज़माने में पुरुषों के सर पर कोप्पु (ढेर) गायब होगया हैं। स्त्रीयों में भी क्राफ्स, चोटियाँ आकर बालों को बांधने वाले ही नज़र नहीं आ रहे हैं। अगर कहीं पे भी कोई भी ढेर बाँधनेवाले हैं तो वो ढेर सर पर रहे बगैर सर के पीछे रहता हैं। औरतें सब फूलको पहनना आज भी है लेकिन वे ईश्वर केलिये नहीं । जो फूल वो लगाते हैं वे सिर्फ अलंकार केलिये या आकर्षण के लिये ही लगा रहे हैं। पूर्व में बहुत ही ज्ञान के साथ जुडा हुआ आचरण सांप्रदाय आज बेमतलब होगया। यह तक कोई खयाल नहीं कर रहा हैं कि सर पर बाल बांध कर फूल लगाना भी ज्ञान सांप्रदाय ही हैं। आज से सौ साल पहले भी मरदों को सर पर ढेर रहते थे। पंजाब राष्ट्र में आज भी सिक्क मत के लोग सर पर ही बालों को बांधकर रखना देखें तो यह मालूम हो रहा हैं कि पूर्व का सांप्रदाय सिर्फ वहाँ ही बाकी हैं। वहाँ भी मरदों को फूल लगाने का सांप्रदाय नहीं हैं।

कम से कम अब तो भी ज्ञान मालूम करके सांप्रदाय के प्रकार पुरुष सर पर बालों का ढेर बांधकर फूल रखले सकते हैं। लेकिन बाकी लोगों को सांप्रदाय की अहमियत (वाल्यु) नहीं मालूम इसलिये फूल लगाने वाले को देख कर नपुंसक समझने का प्रमाद हैं। इसलिये पहले इंदूसांप्रदायों के बारे में लोगों को बताने की जिम्मदारी ज़रुर हम पर हैं। जब सबको मालूम होजाता हैं ते आचरण का भी कुछ अर्थ बनसकता हैं। वरना अपार्थ (गलत समझ) करलेने का मौका हैं। हम चाहते हैं कि कम से कम स्त्रीयाँ तो भी इंदू सांप्रदायों में सर पर गांठ बांधने को मुख्य काम की तरह रखलेना चाहिये। अगर ऐसा नहीं किये तो गांठ (सर पर बाल बांधने) का सांप्रदाय हमारे पीढी से ही खत्म होजासकती हैं।



# सर के बाल मुंडवालेना

पूर्व में नायि ब्राह्मण कहलानेवाले (मंगल वाले) मंदिर के पास मंगल वायिद्य बजाने केलिये रहा करते थे। ऐसा ही अगर कोई भक्त को सर मुंडवाने की मन्नत है तो वह मन्नत पूरी करने केलिये सर के बालों को निकाल कर टक्ला करते थे। मंगल की चाखू को बाल निकालने केलिये ही इस्तेमाल किया करते थे। ईश्वर की सेवा केलिये ब्राह्मण, नायि ब्राह्मण देवालयों के पास दिखते थे। गर्भगुडि के अंदर का काम ब्राह्मणों को रहता था तो गर्भगुडि के बाहर का काम नायि ब्राह्मणों को रहता था। ब्राह्मण, नायि ब्राह्मण दोनों एक ही बाप को पैदा हुये लोग हैं फिर भी माँयें अलग अलग हैं। इसलिये मंदिर में के काम, शादि के काम, मरेहुये लोगों की कर्मकाण्ड के काम को दोनों बाटलेके करते थे। बहुत से भाषाओं में नायि शब्द का मतलब कुत्ता हैं। होषियार ब्राह्मण अपनी सौतेली माँ के बेटों को कुत्ते ब्राह्मण कह कर नाम रखे थे। लेकिन नायि ब्राह्मण यह नहीं समझ पाये कि अपने भाइयाँ ही अपन को कम करने केलिये इसतरह का नाम हमको रखे हैं इसीलिये आज भी हम देखते हैं कि मंगलवाले अपने आप को नायि ब्राह्मण बोललेते हैं। मंगल शब्द का मतलब शुभ हैं, मंगल वाले का अर्थ शुभकर वाले हैं। लेकिन मंगल का यह आध्यात्मिक मतलब मालूम न होने से वे समझरहे हैं कि मंगलवाले कम दर्जे का नाम हैं और नायि ब्राह्मण हैफे दर्जे का नाम हैं समझकर नायि ब्राह्मण का बोर्ड लगालेना देखें तो विचित्र लग रहा हैं ना। पूर्व में श्रीरंग के देवालय को एक ज्ञानि जाकर, वहाँ ज्ञान के प्रकार अपने उद्देश्य को प्रतिमा के सामने दिखाना चाहा। उसका उद्दश्य यह हैं कि मैं अपने सर में के खयालों को खत्म करलियाँ हूँ इस भाव को मैं आचरण के रुपमें सर के बालों को निकाल कर दिखाना चाहता हूँ क्यों की सर के बाल सर के अंदर के खयालों संख्या की निशानि हैं इसलिये सर

के बाल पूरे मुंडवाकर टकलू को प्रतिमा (ईश्वर) के सामने दिखाना चाहता हूँ। क्योंकि वह एक शुभकर, मंगलकर काम हैं इसलिये पवित्र ब्रह्मणों के ज़रिये उस काम को करवालेना चाहिये समझकर मंदिर केबाहर के कामों को बाटलिये हुये ब्राह्मणों को देखकर अपने उद्देश्य को बताया। देवालय के पास ईश्वर की सेवा करनेवाले बाहर के ब्राह्मण उस काम को खुबूल करके एक तेज चाखु से सर पर रहने वाले तमाम बालों को निकाल दिया। पहले इसतरह देवालयों में शुरुहुये बाल निकालने का काम आज बाज़ारों में शाप्स (थङ्कतळथ) में बदलगया। ईश्वर के सेवा में शुरु हुआ काम आज उनकी जिंदगी का आधार बना। योगसंपन्नवाला ज्ञानी अपने ज्ञान को सांप्रदाय पद्दती से, आचरण के पद्दती में बताने केलिये सर पर के बालों को निकालदिये। आत्मज्ञान को बतानेवाली उस शुभकर काम को करने से सरके बाल को निकाले हुये ब्राह्मण मंगल (शुभ) किये हैं इसलिये उन्हे मंगल वाले कह कर प्रत्येक नाम दिया गया तो आज वह नाम रहने पर भी उसे बुरा नाम समझ रहे हैं, नायि (कुत्ता) ब्राह्मण को बडा नाम समझरहे हैं।

उसदिन उसतरह सर को मुंडवाकर दिखाने का सांप्रदाय आज भी तिरुपति में नित्य हो रहा हैं। लेकिन उस ज़माने का मतलब आज बिलकुल भी नहीं हैं। आज इनसान ऐसा समझ रहा हैं कि अपने बालों से ईश्वर को बडी ज़रुरत है, इसीलिये कमज़ोर दिमाग (यानि अज्ञान) से इसतरह के मन्नतें माँग रहा हैं कि अगर तू ने मेरी इच्छा पूरी की तो उसके बदलेमें मैं अपने सरके बालों को तुम्हे समर्पण करूँगा। (लेकिन कम से कम उसके दिमाग में यह खयाल तक भी इनसान में नहीं आरहा हैं कि बिना पूछे ही ईश्वर ने हमें ज़िंदगी दी है महत्व वाली जिसम को हमें जायदाद के रुप में दिया है आखिर सर के बाल भी ईश्वर ने ही दिया है उसने दी हुयी बालों को उसीको

देना अज्ञान नहीं है क्या?क्या ईश्वर को हमारे ज़रुरतों के बारे में नहीं मालूम)। आज ज्ञान सांप्रदाय तलमुडि (यानि सर पर बालों को ढेर की तरह बांधने) का कोई भी मतलब नहीं रहा ऐसा ही मैं अपने अंदर के खयालों को खत्म करलियाँ हूँ कह कर बताने वाली सांप्रदाय यानि बिना बाल वाले अपने सर को ईश्वर के सामने दिखाने का मतलब भी किसी को नहीं मालूम। मंदिर के पास सर मुंडवाने केलिये पूर्व में जो आचार रहता था उसीतरह सर के बाल बढाकर मंगलवालों के हाथों कटवाना आज भी मौजूद हैं फिर भी, आज बाल बढ़ाने में कोई मतलब नहीं रहा, मुंडवालेने में भी कोई मतलब नहीं रहा। लेकिन एक खुशी की बात हैं कि आज भी मंदिरों के पास सर के बालों का समर्पण रहना देखें तो उससे यह साबित होता हैं कि पूर्व में इसतरह का रसम (आचार) रहता था। बाल मुंडवाने का कार्य बडी ज्ञानार्थ रखनेवाली सांप्रदाय हैं फिर भी वह सांप्रदाय अर्थरहित होना ही नहीं बल्कि उसे अमल किये हुये ब्राह्मण आखिर में शुभकर वाला **मंगलवाले** नाम को छोडकर, कुत्ते ब्राह्मण (नायि ब्राह्मण) नाम बोललना तो शोचनीय बात हैं।

# तीन विभूति रेखाएँ

उस ज़माने के बडे लोगों का उद्देश्य यह हैं कि पूर्व में परमात्मा के ज्ञान को बताने वाले कामों को ही सांप्रदाय की तरह चुनले कर अमल करने से नये से पैदा हुये लोगों को परंपरा की तरह ज्ञान को पहुँचासकते हैं। उस तरीके से ही पिशानि पर तीन विभूति रेखाओं को डिज़ैन करना हुआ। तीन सुफेद रेखायें रखना ही नहीं बल्कि उनमें बीचवाली रेखा को सिंदूर से टीका या तिलक लगाते थे। इसतरह बीचवाले रेखा को तिलक लगाने से तीन रेखाओं

में से बीचवाली रेखा को प्रत्येकता मिला हैं। इतना कारस्तानि करने में ज़रुर कुछ न कुछ तो उद्देश्य होगा ना। अब हम उस ज़माने वालों का उद्देश्य क्या हैं मालूम करते हैं? मनुष्य के लिये मुख्य शरीर के भाग सर और मुख हैं। अगर किसी को पहचाननी होतो उनके चहरे को देखकर ही पहचानते हैं। अगर किसी के मनोभाव को जाननी हो तो मुख को देखकर मालूम करसकते हैं। मुख सबकेलिये एक पहचान की कार्ड जैसी हैं। इसीलिये किसी को भी पहचानने केलिये ज़रुर मुख को देखना ही पडेगा। बाहर की व्यक्ति की पहचान केलिये, अंदर की व्यक्तित्व मनोभाव की पहचान केलिये मुख मुख्य प्रतिबिंब हैं। इसीलिये पूर्व के ज्ञानी लोग मुख के ऊपर ही अति मुख्य ईश्वर की विषय को एक निशानि के सूरत में बतायें। मुख के ऊपर निशानि की तरह रखके बतायी हुयी चिह्न ही **तीन विभूति रेखायें** हैं। मुख पर पिशानि के भाग में सबको थोडी जगह होती हैं। नाक के ऊपर के भाग में रहने से दिमाग को समान भाग में पिशानि का भाग हैं। शिरस दैवनिलय भी है और माया का भी निलय हैं। हमारे सर में ही ईश्वर हैं और माया भी हैं। गुण माया का प्रतिरुप हैं। माया गुणों की सूरत में हैं। इसीलिये माया के बेहिसाब विकारों के निशानि के तौर पर सर के बेहिसाब बालों से कम्पार किये। और हम ने यह भी जानलिया कि उनको (बालों को) गांठ बांधना,बाल काट के गंजा करलेना यह सब माया पर जीत हासिल करने की निशानियाँ हैं। अगर मनुष्य माया से बाहर निकलपाया तो उसे ईश्वर मालूम होजायेगा। इसीलिये ईश्वर ने हमें इसतरह बनाया कि पहले माया की निशानि के तौर पर बेहिसाब बालों को सर पर रखा, फिर नीचे खालि (एम्टी) पिशानि के भाग को बनाया। सिर पर अनेक टुकडों में रहनेवाली माया पर जीत हासिल किये तो बाद में यह मालूम होजायेगा कि ईश्वर किसतरह हैं सिर्फ यह बात बताने केलिये ही दैवस्थान पिशानि

के भाग में ईश्वर की जानकारी बतानेवाली तीन विभूति रेखाओं को रखें हैं।

स्वच्छ सुफेद रंग को चुनले कर सुफेद रेखाओं को पिशानि पर यह बतानेकेलिये डिजैन किये कि ईश्वर बिना कल्मष के स्वच्छवाला हैं, संपूर्ण ज्ञानवाला हैं। हमने तो यह देखा होगा कि मंदिर के प्रतिमाओं के ऊपर के हिस्से में माया की निशान विकृताकार को रखा हुआ होता है इससे साफ जाहिर हैं कि ऊपर माया और नीचे ईश्वर हैं। उसीतरह के मतलब के साथ हमारे सर में माया ऊपर हैं और नीचे ईश्वर है कहे जैसा ऊपर बेहिसाब बाल और नीचे पिशानि का भाग हैं। कुछ लोगों को यह शक होसकता हैं कि इसतरह तीन रेखाओं को रखा क्यों?उसका जवाब यह है कि ईश्वर हर शरीर में भी तीन खिसम से हैं। **एक जीवात्मा, दूसरी आत्मा, तीसरी परमात्मा।** ईश्वर जो तीन खिसम से मौजूद हैं उस ईश्वर के निशानि के तौर पर तीन विभूति रेखाओं को पिशानि पर रखना हुआ। उस जमाने के बडे ज्ञानी लोगों का भाव यह हैं कि ऊपरवाली रेखा परमात्मा, बीचवाली रेखा आत्मा, नीचे की रेखा जीवात्मा है। तीन रेखाओं में से नीचेवाली रेखा जीवात्मा परमात्मा की अंश ही हैं उसके बावजूद भी वह कर्मबद्ध होकर है। जब तक कर्म रहता हैं तब तक कोई भी जीव हो परमात्मा को मालूम नहीं करसकता। जब तक सजीव से भूमि पर रहते हैं तब तक कोई भी परमात्मा को मालूम नहीं करसकते हैं। परमात्मा के बारे में जाननेकेलिये कर्म खत्म होजाना चाहिये। कर्म खत्म करलेने केलिये जिसकी आरधना करनी चाहिये, जिसके बारे में मालूम करनी चाहिये वह दूसरी आत्मा को ही हैं। आत्मज्ञान मालूम होने से ज्ञानाग्नि पैदा होकर कर्म को जलादेता हैं। जब कर्म सशेष से खत्म होजाता हैं तब परमात्मा में दाखिल होसकते हैं। हमें जिसके

बारे में मालूम करनी हैं वह दूसरी आत्मा ही हैं इसीलिये पिशानि पर दूसरी रेखा को सिंदूर से टीका लगाया था। पिशानि पर विभूति रेखाओं को पहने हुये पूर्वज दूसरी रेखा पर सिंदूर से टीका लगालेकर,यह बताते थे कि हमें जिसके बारे में जान कर आराधना करनी हैं वह यही (यानि आत्मा ही) हैं।

विभूति रेखायें इंदू सांप्रदाय हैं उन विभूति रेखाओं को लगालेने वाले आज भी मौजूद हैं। आज भी विभूति को पहनने वाले होने पर भी वे स्पष्ट से तीन रेखाओं को लगाये बिना पूरे पिशानि पर विभूति को थोपले रहे हैं। अगर कहीं पे भी तीन रेखाओं को अलग अलग से दिखे जैसा पहनने वाले रहने पर भी वे लोग बीचवाली रेखा को सिंदूर का टीका नहीं लगा रहे हैं। तीन रेखाओं को छोडकर नीचे लगा रहे हैं। विभूति को तीन रेखाओं की तरह लगाये बिना सबको मिला कर लगाना, रेखायें रहने पर भी बीचवाली रेखा को न पहचानना सांप्रदाय विरुद्ध होगा। विभूति रेखाओं का मतलब न मालूम होना ही सक्रम आचरण न रहने की वजह है। विभूति धारण दूसरों को व्यर्थ इसलिये लग रहा हैं क्योंकि उनलोगों को यह नहीं मालूम कि विभूति रेखाओं का अलंकरण सांप्रदाय हैं, और उसका असल मतलब नहीं जानते हैं। इस ज़माने में विभूति धारण सिर्फ स्वामियों के हद तक ही रहगयी। आखिर स्वामियाँ भी विभूतिधारण को सांप्रदाय बद्ध से नहीं पहन रहे है। कुछ लोग विभूति पहनने पर भी रेखायें भी नहीं रहते, अगर रेखायें होंगे तो टीका नहीं रहता। अगर ऐसा कुछ वक्त गुज़र गया तो आखिर में विभूति पहनने का सांप्रदाय ही गायब होजाने का प्रमाद हैं।



# नथ

## (नाक में पहननेवाला रिंग)

सर पर बाल बाँधना, पिशानि पर विभूति रेखाएँ लगाना, नाकों को नथ पहनाना इन तीन आचरणों को पूर्व में मुख पर लगायेजानेवाले तीन मुख्य सांप्रदाय समझते थे। इंदुओं में मुख पर लगाये जानेवाले तीन आचरणों में से दो आचरण पुरुष, दो आचरण स्त्रीयाँ सांप्रदायबद्ध के साथ अमल किया करते थे। बाल बाँधना, विभूति रेखायें लगाने का आचरण पुरुष किया करते थे तो, बाल बाँधना, नाक में नथ पहनने का आचार स्त्रीयों को रहता था। स्त्रीयाँ भ्रूमध्यस्थान में नाक के ऊपर के कोने पर कुंकुम तिलक को रखते थे। वे इस उद्देश्य से उस जगह पर तिलक लगाते थे कि ऐब्रोस के बीच के हिस्से में आत्मा निवास होकर हैं, और हम उस आत्मा की पूजा ही कर रहे हैं। मरद लोग भी विभूति रेखाओं में आत्मा को ही पहचान कर सिंदूर का टीका लगाया करते थे। मरद लोग सिंदूर से आत्मा को, औरतें कुंकुम से आत्म स्थान को पूज्य भाव के साथ पहचानते थे। औरतों को विभूति धारण करना नहीं रहता था। उसीतरह मरदों को नथ पहनना नहीं रहता था।

नाक में नथ पहनना औरतों केलिये मुख्य सांप्रदाय है वह आज भी थोडे तद तक बाकी हैं। फिर भी उन्हे नथ लगाने के पीछे जो अंतरार्थ है वह नहीं मालूम । अब हम यह मालूम करते हैं कि औरतें नथ पहनने के पीछे क्या आध्यात्मिकता हैं और उसका असली मतलब क्या हैं? हमारे शरीर में तकरीबन साढे तीन लाख नाडियाँ हैं। उनमें आत्म चैतन्य शक्ति प्रवाह करते हुये शरीर में हर एक परमाणु (॰दतण) को हिलाकर काम करवारही हैं। लाखों नाडियों में बह रही आत्म चैतन्य शक्ति एक केंद्र से आ रही हैं। वह केंद्र ब्रह्मनाडि में हैं। इसके मुताबिक यह मालूम हो रहा हैं कि आत्मा

ब्रह्मनाडि में निवास होकर हैं। ब्रह्मनाडि से आत्मा पहले दो नरों के द्वारा पूरे शरीर में फैल रही हैं। उन दो सूर्यचंद्रनाडियों के बारे में बताना ही **नाक में नथ पहनने का सांप्रदाय हैं** जो पहली आत्म प्रवेश के द्वारें हैं। शरीर में जब जनम शुरु होता हैं तब ब्रह्मनाडि से आत्म पहले दायें बायें रहनेवाले दो नाडियों में एक ही बार प्रवेश कर रही हैं। दायें तरफ रहनेवाली नाडी को सूर्य नाडि, बायें तरफ रहनेवाली नाडी को चंद्र नाडि कहते हैं। बीच में रहने वाली ब्रह्मनाडि को सुशुम्न नाडि कहते हैं। सीधे तरफ रहने वाली सूर्य नाडि को इडनाडि, बायें तरफ रहने वाली चंद्र नाडि को पिंगल नाडि भी कहते हैं।

इसतरह से हमारे शरीर में आत्मा निवास कर रही हैं कहकर बतानेवाली सांप्रदाय ही नाक के नथ पहनने की आचरण की तरह रहा करती थी। औरतों के नाक के सुराको (रंद्रो) में दायें रंद्र को सूर्यबिंब जैसी गोल आकारवाली नथ रहती थी। ऐसा ही बायें नाक के रंद्र को अर्थचंद्रआकृतिवाली नथ पहनते थे। पूर्व में अगर नथ होते हैं तो वे सूर्य चंद्र आकार के सिवा अलग क़िस्म से नहीं रहते थे। इस ज़माने में उनके आकार पूरा बदलजाकर कई प्रकार के नाक के रिंग्स तय्यार होगये। आज वहाँ वहाँ आकार बदले हुये नथ रहकर यह साबित कर रहे हैं कि पूर्व में नाक के रिंग्स रहा करते थे। पूर्व में सूर्य चंद्र आकार के नथ ही नहीं बल्कि ब्रह्मनाडि को बताते हुये दो रंद्रों के बीच में नाक के कोने के हिस्से में **बुलाकी** नाम का एक रिंग जैसी सोने की अंकुडा (हुक) को लगाके उसे एक मोति को लटकाते थे। दो रंद्रों के बीच में लटकायी गयी हुक ब्रह्मनाडि की निशानि हैं। ब्रह्मनाडि में स्वच्छ आत्मा हैं इसलिये आत्मा को सुफेद मोती के रुप में दिखाते हुये बीच में लटकाये। इस तरह के अलंकार से सूर्य चंद्र नाडियाँ और ब्रह्मनाडि मालूम होते हैं। इसतरह मालूम होने केलिये ही नथ पहनने का आचार रहता था। आज भी भरतनाट्य करनेवालों

के अलंकरण में नथ दो अलग आकार में रहने पर भी बीच में रहने वाली ब्रह्मनाडि की निशानि मोती के साथ पद्दती के प्रकार वैसी ही हैं। यह जानलें कि बहुत ही महत्व मतलब रखनेवाले नथ और बुलाकी इंदू सांप्रदायों में मुख्य अलंकरण हैं। कम से कम अब से तो हमारे घर में रहने वाले स्त्रीयों से सूर्य चंद्र नथों को पहनाकर सांप्रदाय को बचालेते हैं।



# धोती बांधना, साडि बांधना

मरद कमर के गोल बांधलेनेवाली धोति बांधने के तरीके में, औरतें बांधलेने के साडि के तरीके में भी ज्ञान को बसाकर बडों ने एक आचरण को पूर्व में रखा था। आज के जमाने में टौंजर्स आकर मरद लोगों को धोति बांधना ही मुशकिल होगया। ऐसा ही पंजाबि ड्रेस्सेस आकर औरतें साडि बांधना ही भूलगये। कुछ वक्त के बाद ऐसा भी एक वक्त आयेगा कि मरदों को यह तक मालूम नहीं होगा कि धोति क्या चीज़ हैं, ऐसा ही औरतों को यह तक मालूम नहीं होगा कि साडि क्या चीज़ हैं। आज भी कुछ जगहों में वहाँ वहाँ धोति बांधनेवाले मरद,साडि पहनने वाले औरतें मौजूद हैं। धोति साडि बांधनेवाले प्रजायें कहीं पे भी रहने पर भी यह कहसकते हैं कि उनमें बसाहुआ आध्यात्मिक रहस्य बांधनेवालों को नहीं मालूम। पूर्व में रहकर आज कहीं भी नज़र न आनेवाले धोति बांधना, साडि बांधने के आचारों का अंतरार्थ को अब बयान करलेते हैं।

जब मरद लोग धोति बांधा करते थे तब पेट के सामने फोरस्कर्ट बनाकर बांधते थे। फोरस्कर्ट का मतलब धोति को फोल्ड करके रखना। धोति को कमर के गोल बांधने पर भी, जो धोति का

कपडा बचा हुआ होता है उसे सात मरतबा फोल्ड करके पेट के सामने जमाते थे। ऐसा ही औरतें भी थोडी साडि को सात बार फोल्ड करके फोरस्कर्ट बनाके कमर के पीचे जमाते थे। औरतें पीछे, मरद सामने इसतरह फोरस्कर्ट को जमाने का तरीका आज भी कर्नाटका प्रांत में बाकी हैं। कुछ सांप्रदाय ब्राह्मण परिवारो में भी हैं। कर्नाटका ग्रामीण प्रांतो में आज भी औरतें मरदें फोल्ड करके बांधना हैं। आचार थोडा बच कर रहने के बावजूद भी सात फोल्डिंग्रस् का तरीका उन्हे नहीं मालूम। सात फोल्डिंग्रस् रखे बगैर ज्यादा कम फोल्डिंग्रस् रख रहे हैं।

शरीर को लपटे हुये कपडे को सात फोल्डिंग्रस् यह बताने के लिये रखा गया कि हमारे शरीर को हिलाकर चलानेवाली आत्मा सात केंद्रों में फैली हुयी हैं, सात केंद्रों में से आनेवाली शक्ति से ही हमारे शरीर में सांस खेल रही हैं। एक एक नाडिकेंद्र के द्वारा थोडी देर तक शरीर के सांस को आत्मा चला रही हैं। एक केंद्र की सांस के शुरुआत को, अंत्य को एक फोल्डिन्ग की तरह हिसाब करके, दिन में सात केंद्रों के द्वारा खेलने वाली सांस से ही शरीर जी रही हैं इसलिये शरीर को लपेटने वाले कपडे को सात बार फोल्ड करके सात नाडिकेंद्रों के बारे में सबको मालूम हुये जैसा किये थे। पूर्व में जब मरद लोग धोती पहनते थे, औरतें साडि उस समय उनके वस्त्रों को सिर्फ सात फोल्डिंग्रस् ही मतलब जानकर खयाल से रखलिया करते थे। ऐसे करने से यह याद लालेते थे कि यह शरीर आत्मा के सात नाडिकेंद्रों के द्वारा ही जी पारहा हैं। पूर्व में ज्ञान से जुडे हुये आचरण को ही बडोंने निर्णय करके रखा। पूर्व में ऐसे लोग रहते थे कि उन आचरणों का पालन करते हुये ज्ञान को बढालेते थे। कालगमन में उसका असली मतलब खत्म होजाने पर भी आचरण कुछ प्रांतों में बच कर हैं। बिना मतलब के आचरण उस शरीर के बराबर हैं

जिसमें सांस चलागया हो। कम से कम थोडे हद तक तो पहन-सहन सांप्रदायों को हम आचरण करके,उनको जान डालकर ऐसा करते हैं कि दूसरे भी उन सांप्रदायों पर अमल करें।

इंदू सांप्रदायों में ऐसे कुछ आचरण हैं जिन्हे इनसान ने अपने शरीर को चिपकालिये, जिनके बारे में हमें मालूम करनी भी चाहिये। इसतरह के कई आचरण और उनके अर्थ हमारे रचनाओं में से **देवालय के रहस्य** नाम के ग्रंथ में मौजूद हैं। हम चाहते हैं कि जिज्ञासी लोग (जिन्हे ज्ञान को मालूम करने की दिलचस्पि हैं वे) देवालय रहस्य पढकर मालूम करलें।



# शव यात्रा

प्रपंच में हर जीव (प्राणि) निर्णय किया गया हुआ वायु (आयु) के प्रकार जीवनयात्रा करके मरजाना सहज ही हैं। यह जीवनयात्र निर्णीत वायु के प्रकार एक शरीर में चल रहा हैं। शरीर कहलानेवाली गाडि में जो वायु का माप निर्णय किया गया उतने दूर सफ़र करके, जहाँ वायु का माप खत्म हो रहा हैं वहाँ शरीर में से जीव को उतरना ही पडेगा। उसीको मरण कहते रहते हैं। यह स्टोरी तो हर एक जीव के साथ हो ही रहा हैं।

जब हम एक गाँव को जाने के लिये शुरु होते हैं तब इस बात को याद रख के सफ़र करते हैं कि वह गाँव कितना दूर हैं, हमें कहाँ उतरना हैं, ये सब याद रखलेके जर्नी करते हैं। अगर गम्य ज्यादा दूरवाला होतो खर्चों के लिये जितना पैसा चाहिये उतना ही हमारे पास रखलेते हैं। ऐसा ही उस सफ़र में किसी से भी दोस्ती की होतो यह जानकर दोस्ती करते हैं कि उतरने के हद तक ही यह दोस्ती

रहेगी फिर उसके बाद किसका रास्ता उसका हैं। (यह खूब याद रखलेते हैं) यह सफ़र का गम्य तो हमें मालूम हैं इसलिये यह प्रयाण (सफ़र) में रिश्ते (बंधन), अनुबंधन कुछ भी नहीं रखलेते।

सबको यह बात अच्छी तरह मालूम है कि जीवन के सफ़र में मरण कहलानेवाला **गम्य** हैं। लेकिन किसी को यह नहीं मालूम कि वो गम्य कितने दूर हैं। वह कब आयेगी यह भी नहीं मालूम। अगर हम ५० कि.मी स्पीड से जाने वाली गाडि में सफ़र कर रहे हैं तो, दिल्ली जाने केलिये आठ दिन, अमेरिका जाने केलिये एक महीना सफ़र का वक्त लगेगा कहकर मालूम होने के बावजूद भी हम हमारे साथ जो लोग टॉवेल कर रहे हैं उनसे हाय हाय बाय बाय वाला दोस्ती ही करेंगे (यानि टेम्पररी दोस्ती ही करेंगे)। लेकिन शरीर कहलानेवाली गाडि में हम यह नही ंजानते हैं कि हमारा (जीव का) सफ़र शरीर **में कितना वक्त तक** है फिर भी हम हमारे साथ सफ़र करनेवालों के साथ पूरे तरीके से रिश्ते जोडलेना हो रहा हैं। जब हमें यह तक नहीं मालूम कि हमारा सफ़र एक दिन का हैं या आधे दिन का तो फिर इसतरह हम रिश्ते बनालेने में तो कुछ मतलब ही नहीं हैं। जब यह जानते हुये भी कि दिल्ली का प्रयाण एक हफ्ते का हैं उसके बावजूद भी हमारे साथ सफ़र करनेवालों से हम रिश्ते नहीं जोडते। तो हमें इस बात का भी यकीन नहीं हैं कि हमारा देह का सफ़र का वक्त हफ्ता भी हैं या नहीं तो फिर ऐसी सूरत में रिश्ते बनालेना तो ज्ञान रहित यानि अज्ञान हैं। अगर ज्ञान सहित से योचना करें तो साथ के प्रयाणियों की तरह शरीरों के अंदर हम जीवित गुज़ार रहे हैं फिर भी किसका गम्य उसीका हैं। (यानि हर एक का गम्य या मनज़िल अलग अलग होता हैं) **जिस गम्य तक सफ़र है वहीं तक जाकर रुकजायेगा। तेरे साथ गारेन्टी के साथ तेरे गम्य तक सफर करनेवाले**

**कोई भी नहीं रहेंगे। यह बात तो सबको खुबूल करना ही पडेगा।** लेकिन यह थोडे तद तक वास्तव ही हैं। तो और एक ऐसा सच है जिसके बारे में हम नहीं जानते। वह सच यह है कि सहज से दिखनेवाले आपस में तेरे साथ सफ़र किये हुये लोग तेरे गम्य तक न आने पर भी तुझे दिखे बगैर तेरे साथ सफ़र करनेवाले और **दो** जन हैं। उनमें से एक जन का तो नाम हैं,लेकिन दूसरे का तो कोई नाम ही नहीं हैं। एक का नाम **आत्मा** हैं तो दूसरे वाले का कोई नाम नहीं हैं इसलिये उसे **परमात्मा** कहते हैं यानि आत्मा से परे (अलग) रहनेवाला,उसीको ईश्वर(अधिपति), शिव, देवुडु, अल्लाह इसतरह कई नामों से पुकार रहे हैं।

तुझे भी यह बात मालूम हैं कि तू **जीवात्मा** हैं। लेकिन तू यह भूलगया कि तू शरीर में प्रयाण (सफ़र) कर रहा हैं। और तुझे यह भी नहीं मालूम कि तेरे साथ भी हमेशा और **दोनों** रहते हैं। यह बात किसी को भी नहीं मालूम कि तेरे शरीर में **तीनों** सफ़र कर रहे हैं।

ऐसा ही सब जीवरासियों के शरीरो में भी तीनों की सफ़र हो रही हैं। शरीर में आत्मा परमात्माओं के साथ तेरा (यानि जीवात्मा) का क्या बंधन (रिश्ता) हैं? उनसे तुम कितनी दोस्ती निभा रहे हो? अगर हम इन बातों पर योचना करें तो यह मालूम हो रहा हैं कि जीवात्मा बिलकुल भी उनसे किसी भी तरह का संबंध नहीं रखले रहा हैं। दूसरों के तक क्यों तुम यानि अब इस वाक्य को जो पढ रहे है क्या तुम उनसे कुछ रिश्ता रखे हो (अपने आप में सवाल करलो) तो तुम्हे यहीं जवाब मिलेगा कि नहीं बिलकुल भी तुमने उन दोनों के बारे में नहीं सोचा। जो कुछ रिश्ता हैं वह हमारे आँखों के सामने मरनेवालों के साथ या हमारे बाद में मरनेवालों के साथ ही रिश्ता रखलेकर, उनसे ही पूरा वक्त गुजर जा रहा है तो, अंदर के आत्मा,

परमात्माओं को और उनसे रिश्ता जोडने की फुरसत, सबर किसी को भी नहीं हैं। चाहे वह तुम हो, कोई और हो अंदर रहने वालों के तरफ नहीं देखें तो भी उनका रिश्ता हमेशा तेरे साथ ही हैं। अगर उनका बंधन नहीं हैं तो शरीर में हम एक मिनट भी ज़िंदा नहीं रह सकते। शरीरवाहन में जीवात्मा, आत्मा, परमात्मा सफ़र करते हुये गम्य (मनजिल) को पहुंचते ही शरीर बंधन से जीवात्मा उतर जाता हैं। वह एक ही नहीं उसके साथ आत्मा भी उतर जाती हैं। **तेरे साथ सफ़र शुरु करके तेरे साथ ही मनज़िल में उतरजानेवाला आत्मा एक ही हैं।** यह विषय **भगवद्गीता पुरुषोत्तम प्राप्ति योग** अध्याय ८ श्लोक में कहा गया हैं।

**तेरे गम्य में तेरे साथ सफ़र करनेवाले आत्मा, परमात्मा इन दोनों में से सिर्फ एक जन ही उतर जाता है। परमात्मा आत्मा से अलग हैं इसलिये परमात्मा वैसे ही शरीर में रहता हैं।**

सजीव यात्रा में जीव सुख दुखों का अनुभव करता रहता हैं। उन सुख दुखों के अनुभवों के लिये ज़रुरी कार्यआचरणों को चैतन्य देकर शरीर को जिसने हिलाया वह आत्मा ही है। तीसरा वाला गवाह की तरह सबको देखते हुये कुछ न किये बगैर मौन से रहता हैं। सिर्फ एक परमात्मा ही शरीर में हमेशा मौन से रहता हैं तब भी जब जीव शरीर में रहता था और तब भी जब जीव शरीर में नहीं रहता हैं। उसीको **शिव या ईश्वर या परमात्मा** कहते हैं। अब हम यह जानगये ना कि वो तीसरा वाला जो कुछ भी नहीं हैं उसे परमात्मा कहने के पीछे क्या अंतरार्थ है! उसी तरह अब यह मालूम करते हैं कि उसे ईश्वर क्यों कह रहे हैं।

अधिपति यानि बडा या सबसे बडा, महान का मतलब होता हैं। उसी तरह लक्षाधिपति (लखपति) का मतलब लक्षा (लाख) का

अधिपति या लाख से ज्यादा (पैसे) रखनेवाला,लाख रखनेवाला कह कर समझमें आता हैं। लक्षाधीश्वर, कोटीश्वर (करोडपति) कहने में यह मालूम हो रहा हैं कि करोड का, लाख का मालिक या अधिपति हैं या उनसे भी बडा है। इस प्रपंच में लाख, करोड, यह, वह कहे बगैर सबका समस्त का अधिपति सिर्फ एक परमात्मा ही हैं। इसलिये यह कहे बगैर कि वो फलाना चीज़ का ही ईश्वर है उसे कुल्लि तौर पर एकै क शब्द से **ईश्वर** कहना हुआ। उसका नाम शिवम भी इसलिये रखा क्योंकि कोई भी उसे पहचान नहीं सकते, वह सब जगह मौजूद है, वह किसी को मालूम नहीं होता, जिंदे रहनेवाले ज्ञानियों को भी, योगियों को भी मालूम नहीं होता, वह अगम्यगोचर हैं, इसीलिये उसे शिवम कहा हैं। जिसके बारे में मालूम नहीं उसीको शिवम कहते हैं। ज्ञानियाँ योगियाँ यह जानते हैं कि शिवम कहलानेवाली चीज़ एक हैं। लेकिन उन्हे यह नहीं मालूम कि वह क्या हैं? जीवात्मा ज्ञानयोग के ज़रिये शरीर में रहनेवाली आत्मा को मालूम कर सकता हैं, लेकिन **शिवम** को किसी भी हालत में मालूम नहीं करसकता। कर्म खत्म होजाने के बाद बिना जनमवाली हालत को पहुँचे हुये योगियाँ शिवम में ऐक्य होजाते हैं। वो क्या है उसके बारे में तब ही मालूम होगा लेकिन उससे पहले मालूम नहीं होगा।

शरीर में की जीवयात्रा में मरण कहलानेवाली गम्य में आत्मा, जीवात्मा शरीर से बाहर आजाने पर आखिर में शरीर में बाकी रहनेवाला सिर्फ शिवम ही हैं। अब शरीर में वह जीव नहीं रहा जिसने ज़िन्दा रहते वक्त नीच गुणों के साथ संबंध रखा था। वह शरीर जिसमें जीव और आत्मा नहीं हैं उसमें किसी तरह के भी नीच भाव नहीं हैं। जब वह शुद्ध **शिव** निलय है। सिवाये परमात्मा के कोई भी नहीं हैं। इसलिये वे ज्ञानियाँ जो इस विषय को जानते हैं एक व्यक्ति मरजाने के बाद अंत्यक्रिया से पहले उस शरीर को भक्ति भाव

के साथ पूजते थे। मृतदेह (लाश) को दैव संबंध विभूति नाममों से अलंकार करके, गोविंद नामस्मरण से पूजा करके, सबको कहते थे कि उसे नमस्कार करें। इसतरह की सांप्रदाय आज भी रहने पर भी वे बेमतलब का आचार हुआ। अब लेग लाश को भक्ति से नहीं बल्कि डर से नमस्कार कर रहे हैं। और इसतरह के भाव से वो नमस्कार कर रहे हैं कि अगर अब यह लाश को नमस्कार नहीं किये तो वह वापिस शैतान या भूत होकर आयेगी, फिर उसका पीडा पूरे घर को लपेटलेगा, अगर नमस्कार करडालें तो यह झंझाठ ही नहीं रहेगा समझकर नमस्कार कर रहे हैं।

लेकिन पूर्व में ऐसा नहीं किया । वे लोग हर काम मतलब जानकर किया करते थे। वो अच्छी तरह जानते थे कि जीव शरीर में से बाहर जाने के बाद आखिर में शरीर में सिर्फ शिव (ईश्वर) ही बचता हैं। इसीलिये मरा हुआ शरीर को (मृतदेह) शिवम कहते थे। कालक्रम में भाव बदलगया। आखिर में **शिव** का शब्द **शव** शब्द में बदल गया। शिवम शवम में बदलजाने पर भी पूर्व से जो पूजायें थे वे वैसे के वैसे ही हैं। इसीलिये यह मालूम हो रहा हैं कि उसका असली अर्थ आज बदलगया हैं।

वे योगि जिनका कर्म निश्शेष से खत्म होगया वे दूसरे जनम को नहीं जाते बल्कि तीसरे पुरुष परमात्मा में ऐक्य होजायेंगे। ऐसेलोग मरते वक्त अपने शरीर को छोडकर नहीं जाते। शरीर में रहनेवाले शिव (परमात्मा) में ही ऐक्य होजाते हैं। ऐसे लोगों के शरीर को आखरि दिन में पूजा करना ही नहीं बल्कि समाधि में रखकर नित्य पूजायें करना भी बडों का निर्णय ही हैं। क्योंकि वे जानते हैं कि इसतरह करने से साक्षात इतना फलित मिलता है कि जितना परमात्मा की आराधना करने से मिलता है।

